# India - South Africa: Joint Issue

India's relations with South Africa date back several centuries. India was the first country to sever trade relations with the apartheid Government in 1946. Diplomatic and consular relations with South Africa were restored in November, 1993. Sincc then India-South Africa relations have been growing from strength to strength. A number of bilateral agreements have been concluded between the two countries since 1993 in several areas including economic and commercial cooperation, defence, culture, health, human settlements, public administration, science and technology and education. The year 2018 marks 25 years of the establishment of diplomatic relations between India and South Africa, the 125th year of the Pietermaritzburg railway station incident involving Mahatma Gandhi and the birth centenary of Nelson Mandela.

Under the IBSA & BRICS initiatives, both countries interact regularly at all levels. India is the fourth largest trade partner of South Africa. About 150 Indian companies have their presence in South Africa, with an estimated investment of about US$ 10 billion. The South African Indian origin community numbers around 1.5 million which constitutes about 3% of South Africa's total population. South Africans of Indian origin are well-represented in government, business, media, legal and other professions. The year 2010 marked the 150th anniversary of the first arrival of Indians in South Africa. The year 2014 marked 100 years of Gandhiji's final departure to India from South Africa which date is commemorated annually as Pravasi Bhartiya Divas.

### 125th Year of Mahatma Gandhi's Pietermaritzburg Station Incident:

Mohandas Karamchand Gandhi was born on 2 October, 1869, at Porbandar, a small town in Gujarat, on the sea coast of Western India. He studied initially at an elementary school in Porbandar and then at primary and high schools in Rajkot. He sailed to England on 4 September, 1888 at the age of 18 and was enrolled in The Inner Temple. He passed his examinations and was called to Bar on 10 June, 1891. An offer from Dada Abdulla & Company to go to South Africa to instruct their consul in a lawsuit opened up a new chapter in his life. In South Africa, Gandhiji had a bitter experience of racial discrimination during his journey from Durban to Pretoria, where his presence was required in connection with the lawsuit.

On 7 June, 1893, Mahatma Gandhi was on his way to Pretoria sitting in the first class compartment of the train. When the train reached Pietermaritzburg Railway Station late in the evening, a white man objected to Gandhiji's presence in a first-class carriage because of his colour and he was ordered to move to the van compartment at the end of the train. Gandhiji, who had a first-class ticket and refused to move to the van compartment, was unceremoniously turned out of the carriage at Pietermaritzburg Railway Station. It was a bitterly cold night as he went to an unlit waiting- room of the Station and pondered over what had happened and whether he should return to India or protest for his rights.

As fallout of the incident, Gandhiji made the momentous decision to stay on in South Africa and fight the racial discrimination against Indians there. From that hour, he decided that he will not accept injustice. Out of that struggle, emerged his unique version of nonviolent resistance, Satyagraha.

### Birth Centenary of Nelson Mandela:

Nelson Rolihlahla Mandela was born on 18 July, 1918 in Mvezo, a village near Mthatha, Eastern Cape, South Africa. He was an anti-apartheid revolutionary, political leader and philanthropist, who served as President of South Africa from 1994 to 1999. He was the country's first black Head of State and the first elected President in a fully representative democratic election. He served as the President of the African National Congress (ANC) party from 1991 to 1997.

In 1962, Mandela was arrested for conspiring to overthrow the state and sentenced to life imprisonment in the Rivonia Trial. After serving 27 years in prison, he was released on 11 February, 1990, nine days after the unbanning of the ANC. He immersed himself in official talks to end white minority rule and in 1991, was elected ANC President. In 1993, Nelson Mandela and President F.W. de Klerk jointly won the Nobel Peace Prize. On 10 May, 1994 he was inaugurated as South Africa's first democratically elected President.

Mandela stepped down in 1999 after one term as President. He continued to work with the Nelson Mandela Children's Fund he set up in 1995 and established the Nelson Mandela Foundation and The Mandela Rhodes Foundation. He died at his home in Johannesburg on 5 December, 2013.

Nelson Mandela first visited India in 1990 when he was honoured with the **"Bharat Ratna"** soon after his release from imprisonment. In March 1997, Nelson Mandela and Indian Prime Minister H.D. Deve Gowda signed the Red Fort Declaration on the India-South Africa Strategic Partnership during Mandela's official visit to India. Nelson Mandela received the International Gandhi Peace Prize for social, economic and political transformation from Indian President K. R. Narayanan in 2001.

Department of Posts is proud to release a set of two Commemorative Postage Stamps between India and South Africa on the theme "125th Year of Mahatma Gandhi's Pietermaritzburg Station Incident & Birth Centenary of Nelson Mandela" depicting images of "Mahatma Gandhi" from India and "Nelson Mandela" from South Africa on these stamps.


**Credits :**

| | | |
|---|---|---|
| **Text** | : | Based on the information received from Ministry of External Affairs, Government of India |
| **Stamps/Miniature Sheet** | : | Thea Clemons and Alan Ainslie from South African Post Office and Nenu Gupta from India Post. |
| **First Day Cover/Brochure/ Cancellation Cachet** | : | Nenu Gupta |


भारतीय डाक विभाग
**Department of Posts India**

भारत - दक्षिण अफ्रीका : संयुक्त डाक टिकट
## INDIA - SOUTH AFRICA : JOINT ISSUE

महात्मा गांधी
MAHATMA GANDHI

नेल्सन मंडेला
NELSON MANDELA

महात्मा गांधी के साथ पीटरमारित्ज़बर्ग स्टेशन पर हुई घटना के 125 वर्ष • नेल्सन मंडेला की जन्मशती
125th YEAR OF MAHATMA GANDHI'S PIETERMARITZBURG STATION INCIDENT • BIRTH CENTENARY OF NELSON MANDELA

विवरणिका BROCHURE

# भारत-दक्षिण अफ्रीका : संयुक्त डाक टिकट

भारत और दक्षिण अफ्रीका के संबंध सदियों पुराने हैं। भारत, वर्ष 1946 में दक्षिण अफ्रीका की रंगभेदी सरकार से व्यापार संबंध समाप्त करने वाला पहला देश था। दक्षिण अफ्रीका से भारत के राजनयिक एवं वाणिज्यिक दूतावास स्तरीय संबंधों का सिलसिला नवंबर, 1993 में एक बार फिर शुरु हुआ। समय के साथ भारत और दक्षिण अफ्रीका के पारस्परिक संबंध निरंतर सुदृढ़ हुए हैं। 1993 से अब तक, दोनों देशों ने विविध क्षेत्रों में द्विपक्षीय समझौतों पर हस्ताक्षर किए हैं। इन समझौतों के दायरे में आर्थिक एवं वाणिज्यिक सहयोग, रक्षा, संस्कृति, स्वास्थ्य, आवास, लोक प्रशासन, विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी तथा शिक्षा जैसे कार्य क्षेत्र शामिल हैं। वर्ष 2018, भारत और दक्षिण अफ्रीका के बीच राजनयिक संबंधों की स्थापना के 25 वर्ष तथा महात्मा गांधी के साथ पीटरमारिट्ज़बर्ग रेलवे स्टेशन पर हुई घटना के 125 वर्ष पूरे होने के साथ–साथ नेल्सन मंडेला की जन्मशती का भी वर्ष है।

आईबीएसए तथा ब्रिक्स के अंतर्गत दोनों देश सभी स्तरों पर नियमित रूप से परस्पर संवाद करते रहते हैं। भारत, दक्षिण अफ्रीका का चौथा सबसे बड़ा व्यापारिक भागीदार देश है। दक्षिण अफ्रीका में लगभग 150 भारतीय कंपनियां हैं, जिनके अंतर्गत लगभग 10 बिलियन अमेरिकी डॉलर का कुल निवेश किया गया है। दक्षिण अफ्रीका में भारतीय मूल के लगभग 1.5 मिलियन लोग हैं, जोकि दक्षिण अफ्रीका की कुल जनसंख्या का लगभग 3% हैं। भारतीय मूल के दक्षिण अफ्रीकी लोगों का सरकारी तंत्र में, व्यवसाय जगत में, मीडिया में, कानून के क्षेत्र में और अन्य व्यवसायों में अच्छा प्रतिनिधित्व है। वर्ष 2010 में दक्षिण अफ्रीका में भारतीयों के प्रथम आगमन के 150 वर्ष पूरे हुए। वर्ष 2014, गांधीजी की दक्षिण अफ्रीका से वापसी के 100 वर्ष पूरे होने का द्योतक रहा और जिस तारीख को गांधीजी दक्षिण अफ्रीका से अंतिम बार रवाना हुए, उस दिन को प्रतिवर्ष प्रवासी भारतीय दिवस के रूप में मनाया जाता है।

**महात्मा गांधी के साथ पीटरमारिट्ज़बर्ग रेलवे स्टेशन पर हुई घटना के 125 वर्ष:**

मोहनदास करमचन्द गांधी का जन्म 2 अक्तूबर, 1869 को पश्चिमी भारत में गुजरात के समुद्र तट पर बसे छोटे से कस्बे पोरबंदर में हुआ। उनकी प्रारंभिक शिक्षा पोरबंदर में ही हुई। इसके बाद वे प्राथमिक तथा हाई स्कूल की शिक्षा प्राप्त करने राजकोट गए। 4 सितंबर, 1888 को, 18 वर्ष की आयु में वे इंग्लैंड के लिए रवाना हुए, जहां उन्होंने 'द इनर टेंपल' में नामांकन करवाया। परीक्षा उत्तीर्ण करने के पश्चात् 10 जून, 1891 को वे अधिवक्ता मंडल (बार) में शामिल हुए। एक मुकदमे के सिलसिले में संबंधित वकील को सलाह देने हेतु दादा अब्दुल्ला और कंपनी की ओर से उन्हें दक्षिण अफ्रीका जाने का अवसर मिला, जिसने उनके जीवन में नया अध्याय जोड़ दिया। दक्षिण अफ्रीका में गांधी जी को इस मुकदमे के संबंध में डरबन से प्रीटोरिया जाते हुए नस्लभेद का कटु अनुभव झेलना पड़ा।

7 जून, 1893 को महात्मा गांधी प्रीटोरिया जाते हुए ट्रेन के प्रथम श्रेणी कंपार्टमेंट में बैठे थे। देर शाम को जब यह ट्रेन पीटरमारिट्ज़बर्ग स्टेशन पहुंची तो एक श्वेत व्यक्ति ने गांधी जी के अश्वेत होने के कारण प्रथम श्रेणी कंपार्टमेंट में उनकी मौजूदगी पर ऐतराज किया और उन्हें ट्रेन के अंत में लगे वैन कंपार्टमेंट में जाने का हुक्म दिया। गांधीजी के पास प्रथम श्रेणी का टिकट था और उन्होंने वैन कंपार्टमेंट में जाने से इनकार कर दिया, जिसके बाद उन्हें पीटरमारिट्ज़बर्ग स्टेशन पर अत्यंत अशोभनीय ढंग से कंपार्टमेंट से निकाल दिया गया। वह अत्यंत सर्द रात थी और स्टेशन के अंधेरे विश्राम कक्ष में जाते हुए गांधीजी लगातार इस घटना के बारे में सोच रहे थे और उनके मन में सवाल उठा कि क्या उन्हें भारत लौट जाना चाहिए या वहीं रह कर अपने अधिकारों के लिए लड़ना चाहिए।

इस घटना के परिणामस्वरूप गांधीजी ने दक्षिण अफ्रीका में रुकने और भारतीयों के विरुद्ध हो रहे नस्लभेद के खिलाफ लड़ने का ऐतिहासिक फैसला लिया। उसी क्षण उन्होंने यह निर्णय लिया कि वे अन्याय को कतई बर्दाश्त नहीं करेंगे। अन्याय के विरुद्ध उनके इसी संघर्ष ने अहिंसा की नीति पर आधारित सत्याग्रह को जन्म दिया।

**नेल्सन मंडेला की जन्मशती:**

नेल्सन रोलिहलाहला मंडेला का जन्म 18 जुलाई, 1918 को दक्षिण अफ्रीका के म्थाथा, ईस्टर्न केप के नजदीक म्वेजो नामक एक गांव में हुआ था। वे रंगभेद–विरोधी, राजनीतिक नेता और मानवप्रेमी थे जो 1994 से 1999 तक दक्षिण अफ्रीका के राष्ट्रपति रहे। वे देश के प्रथम अश्वेत राष्ट्राध्यक्ष तथा पूर्ण प्रतिनिधित्व वाले लोकतांत्रिक चुनाव में निर्वाचित प्रथम राष्ट्रपति थे। 1991 से 1997 तक वे अफ्रीकी नैशनल कांग्रेस पार्टी के अध्यक्ष रहे।

वर्ष 1962 में मंडेला को राज्य की सत्ता पलटने का षड़यंत्र रचने के लिए गिरफ्तार किया गया तथा रिवोनिया मुकदमे में उन्हें आजीवन कारावास का दंड दिया गया। जेल में 27 वर्ष व्यतीत करने के बाद, 11 फरवरी, 1990 को, अफ्रीकी नैशनल कांग्रेस पर प्रतिबंध हटाए जाने के नौ दिन पश्चात, उन्हें रिहा कर दिया गया। तत्पश्चात् वे, श्वेत अल्पसंख्यक शासन को समाप्त करने हेतु आधिकारिक वार्ताओं में सम्मिलित हुए। 1991 में वे अफ्रीकन नेशनल कांग्रेस के अध्यक्ष चुने गए। 1993 में नेल्सन मंडेला और राष्ट्रपति एफ.डब्ल्यू. डि क्लार्क को संयुक्त रूप से नोबल शांति पुरस्कार से सम्मानित किया गया। 10 मई, 1994 को वे दक्षिण अफ्रीका के लोकतांत्रिक रूप से निर्वाचित प्रथम राष्ट्रपति बने।

राष्ट्रपति के रूप में उनका कार्यकाल समाप्त होने पर वर्ष 1999 में उन्होंने वह पद छोड़ दिया। उन्होंने, अपने द्वारा 1995 में स्थापित "नेल्सन मंडेला चिल्ड्रन्स फंड" में कार्य करना जारी रखा। साथ ही, नेल्सन मंडेला फाउंडेशन और द मंडेला रोड्स फाउंडेशन की भी स्थापना की। 5 दिसम्बर, 2013 को जोहान्नेसबर्ग में उनके निवास स्थान पर उनका निधन हो गया।

जेल से रिहा होने के बाद, नेल्सन मंडेला ने 1990 में भारत का दौरा किया। उस समय उन्हें **"भारत रत्न"** से सम्मानित किया गया। मार्च, 1997 में मंडेला के आधिकारिक भारत–दौरे के दौरान भारत–दक्षिण अफ्रीका रणनीतिक भागीदारी के संबंध में नेल्सन मंडेला और भारत के प्रधान मंत्री श्री एच.डी. देवगौड़ा ने लाल किला घोषणा पर हस्ताक्षर किए। नेल्सन मंडेला को भारत के राष्ट्रपति के.आर. नारायणन द्वारा वर्ष 2001 में सामाजिक, आर्थिक और राजनीतिक परिवर्तन के लिए गांधी अंतर्राष्ट्रीय शांति पुरस्कार से सम्मानित किया गया।

डाक विभाग, "महात्मा गांधी के साथ पीटरमारिट्ज़बर्ग स्टेशन पर हुई घटना के 125 वर्ष तथा नेल्सन मंडेला की जन्मशती" विषय पर भारत और दक्षिण अफ्रीका के मध्य दो स्मारक डाक टिकटों का एक सेट जारी करते हुए गौरव का अनुभव करता है। डाक टिकटों पर भारत की ओर से "महात्मा गांधी" और दक्षिण अफ्रीका की ओर से "नेल्सन मंडेला" के चित्र का अंकन किया गया है।


**आभार :**

| | | |
|---|---|---|
| पाठ | : | विदेश मंत्रालय, भारत सरकार से प्राप्त सूचना पर आधारित |
| डाक टिकटें / मिनियेचर शीट | : | दक्षिण अफ्रीका डाक संगठन से थिया क्लेमोन्स और एलन एन्सली एवं भारतीय डाक से नीनू गुप्ता |
| प्रथम दिवस आवरण / विवरणिका / विरूपण मोहर | : | नीनू गुप्ता |


भारतीय डाक विभाग
DEPARTMENT OF POSTS
INDIA

## तकनीकी आंकड़े
## TECHNICAL DATA

| | | |
|---|---|---|
| मूल्यवर्ग | : | 2500पैसा, 500पैसा |
| Denomination | : | 2500p, 500p |
| मुद्रित डाक टिकटें | : | 5.0 लाख प्रत्येक |
| Stamps Printed | : | 5.0 Lakh each |
| मुद्रित मिनियेचर शीट | : | 1.2 लाख |
| Miniature Sheet Printed | : | 1.2 Lakh |
| मुद्रण प्रक्रिया | : | वेट ऑफसेट |
| Printing Process | : | Wet Offset |
| मुद्रक | : | प्रतिभूति मुद्रणालय, हैदराबाद |
| Printer | : | Security Printing Press, Hyderabad |

The philatelic items are available for sale at
http://www.epostoffice.gov.in/PHILATELY_3D.html



मूल्य: ₹ 5.00